श्रीः ।

# श्रीशिवस्वरोदय ।

महामहोपाध्यायधर्मशास्त्राग्रगण्य श्रीयुत पण्डित
मिहिरचन्द्रकृतभाषानुवादसमेत.



## श्रीशिवजी और पार्वतीजीका संवाद.

जिसमें

राजयोग, हठयोग, प्राणायामादि तत्त्वदर्शियोंकी
परमोपयोगी क्रिया वर्णित हैं ।



जिसको

खेमराज श्रीकृष्णदासने

बंबई

निज "श्रीवेङ्कटेश्वर" छापाखानामें

मुद्रितकर प्रसिद्ध किया ।

---

शके १८२०, संवत् १९५५.

---

# भूमिका।

दोहा।

अष्टसिद्धिनवनिधिमिलत, मिलतमोक्षसुखखानि।
आत्माहनगतिहूमिलत, शिवस्वरोदयजानि ॥

यद्यपि यश, कीर्त्ति, धन धाम मोक्ष मिलनेके अनेक साधन हैं और साधक लोग निज बल, बुद्धि, ज्ञान, ध्यान, धर्म्म, कर्म्मद्वारा भवसागर पार होते हैं नर किस गतिको प्राप्त होते हैं यह अदेख भविष्यत् वाणी सदा संदेह मेहसी वर्षाती रहती है जिससे प्रायः समयान्तरमें अनेकन धर्म्म कर्म्म पंथ चले हैं और नित्य नवीन चले जाते हैं वास्तव में सत्य और मान के योग्य वही वस्तु है जिसमें प्रत्यक्ष गुण प्रगट हो; अतः यह जो पुस्तक "शिवस्वरोदय" उमामहेश्वर संवाद तत्त्व ज्ञानकी हैं अलबत्तः इसके द्वारा बहुतोंने जीवन सफल किया. तत्त्व, श्वास, नाडी प्राणायामकर सिद्ध बन मानो साक्षात् परमेश्वरका उदाहरण कर दिखाया, संस्कृतमें भी इस अलभ्य पदार्थका मिलना बहुत दुर्लभ था परन्तु हमने बडी परिश्रमतासे संस्कृत की अत्यंत शुद्ध पुस्तकसे सर्वके सुगमार्थ भाषान्तर कराया यद्यपि कायिक, मानसिक, वाचिक तो प्रत्येक

के पीछे लगे हैं और लगना सम्भवभी है परंतु तदपि यह केवल कायिकही क्रियासे नरराज किन्तु देवराज तक बनादेता है जिनको इस असार संसार में बेशुमार सुख उठाना हो वह अवश्य इसकी उक्ति गुरुकी भक्ति निज शक्तिसे शारीरिक सुरदुर्लभ सुख भोगकर अन्तमें निजेच्छासे आनन्दपूर्वक सुरपुरमें विचरैंगे.

आपका कृपाभिलाषी–

**खेमराज श्रीकृष्णदास,**

"श्रीवेङ्कटेश्वर" छापाखाना–( मुंबई. )



श्रीगणेशाय नमः ।

# अथ शिवस्वरोदयकी-
## अनुक्रमणिका ।



श्रीः ।

# शिवस्वरोदयः ।

## भाषाटीकासमेतः ।

महेश्वरंनमस्कृत्यशैलजांगणनायकम् ॥
गुरुं च परमात्मानंभजेसंसारतारणम् ॥ १ ॥

अर्थ—महादेव, पार्वती, गणेश, गुरु और संसार पार करनेवाले परमात्माको भजताहूं अर्थात् प्रणाम आदिसे उनका सेवन करताहूं ॥ १ ॥

देव्युवाच ॥ देवदेवमहादेवकृपांकृत्वाममोपरि ॥
सर्वसिद्धिकरंज्ञानंकथयस्वममप्रभो ॥ २ ॥

अर्थ—पार्वती कहतीहै कि हेदेवताओंके देव हेप्रभो मेरे ऊपर कृपा करिके संपूर्ण सिद्धियोंके करनेवाले ज्ञानको मेरेलिये कहो ॥ २ ॥

कथंब्रह्मांडमुत्पन्नंकथंवापरिवर्तते ॥
कथंविलीयतेदेववदब्रह्मांडनिर्णयम् ॥ ३ ॥

अर्थ—हेदेव यह ब्रह्माण्ड कैसे उत्पन्न होताहै और किसप्रकार इसकी पालना होतीहै और कैसे इसकी प्रलय होतीहै इस ब्रह्माण्डके निर्णयको मुझे कहो ॥ ३ ॥

ईश्वरउवाच ॥ तत्त्वाद्ब्रह्मांडमुत्पन्नंतत्त्वेनपरिवर्तते ॥ तत्त्वेविलीयतेदेवितत्त्वाद्ब्रह्मांडनिर्णयः ४॥

अर्थ—महादेव बोले यह ब्रह्माण्ड तत्वोंसे उत्पन्न होताहै और तत्वोंसेही इसकी पालना होतीहै और तत्वोंमेंही लीन होजाताहै—इससे तत्वोंसेही इसका निर्णय समझो ॥ ४ ॥

देव्युवाच ॥ तत्त्वमेव परं मूलं निश्चितं तत्त्ववादिभिः॥तत्त्वस्वरूपंकिंदेवतत्त्वमेवप्रकाशय ५

अर्थ—पार्वती बोली कि तत्ववादियोंने ब्रह्माण्डका मूल तत्वकोही निश्चित कियाहै इससे हेदेव तत्वका स्वरूप क्याहै सो मेरेप्रति आपही प्रगट करैं ॥ ५ ॥

ईश्वरउवाच ॥ निरंजनोनिराकारएकोदेवोमहेश्वरः॥तस्मादाकाशमुत्पन्नमाकाशाद्वायुसंभवः६

अर्थ—महादेव बोले कि मायारहित निराकार एक देव परमेश्वरहै उससे आकाशपैदाहुआ और आकाशसे वायु उत्पन्नहुई ॥ ६ ॥

वायोस्तेजस्ततश्चापस्ततःपृथ्वीसमुद्भवः ॥
एतानिपंचतत्त्वानिविस्तीर्णानिचपंचधा ॥ ७ ॥

अर्थ—वायुसे तेज और तेजसे जल और जलसे पृथ्वी उत्पन्न हुई ये पांच तत्व एक २ के प्रति पांच प्रकारसे विस्तारको प्राप्त होते हैं अर्थात् पंचीकरण करनेसे पच्चीसतत्व होते हैं ॥ ७ ॥

तेभ्योब्रह्मांडमुत्पन्नंतैरेवपरिवर्त्तते ॥
विलीयतेचतत्रैवतत्रैवरमतेपुनः ॥ ८ ॥

अर्थ—इनसे ब्रह्माण्ड उत्पन्न होताहै और इन्हीसे ब्रह्माण्डकी पालना होतीहै और इन्हीमें लीन होकर फिर सूक्ष्म रूपसे बना रहताहै ॥ ८ ॥

पंचतत्त्वमयेदेहेपंचतत्त्वानिसुंदरी ॥
सूक्ष्मरूपेणवर्त्ततेज्ञायंतेतत्त्वयोगिभिः ॥ ९ ॥

अर्थ—हे सुंदरि पांच तत्वोंसे पैदा हुये देहमें ये पांचोंतत्व सूक्ष्म रूपसे वर्तते हैं उनको तत्वोंके ज्ञाता योगीजन जानतेहैं ॥ ९ ॥

अथस्वरंप्रवक्ष्यामिशरीरस्थस्वरोदयम् ॥
हंसचारस्वरूपेणभवेज्ज्ञानंत्रिकालजम् ॥ १० ॥

अर्थ—अब शरीरके विषे स्थित स्वरोंकी उत्पत्तिहै जिससे ऐसे जो अकार आदिस्वर उनको कहताहूं जिनके ज्ञानसे हंस चार रूपसे भूत भविष्यत् वर्तमान तीनोंकालोंका ज्ञान होताहैं ॥ १० ॥

गुह्याद्गुह्यतरंसारमुपकारप्रकाशनम् ॥
इदंस्वरोदयंज्ञानंज्ञानानांमस्तकेमणिः ॥ ११ ॥

अर्थ—यह स्वरोदयज्ञान जितनी गोप्य व छिपी वस्तुहैं उनमें गुप्त—सार—उपकारोंका प्रकाशक है और सब ज्ञानोंका शिरोमणी है ॥ ११ ॥

सूक्ष्मात्सूक्ष्मतरंज्ञानंसुबोधंसत्यप्रत्ययम् ॥
आश्चर्यंनास्तिकेलोकेआधारंत्वास्तिकेजने १२॥

अर्थ–और यह स्वरोदय ज्ञान और भली प्रकार जानने योग्य और प्रतीतिका करताहै जो जन नास्तिक हैं उनको आश्चर्य दीखताहै और जो आस्तिकहैं उनका आधारहैं ॥ १२ ॥

## अथ शिष्यलक्षणम् ।

शांतेशुद्धेसदाचारेगुरुभक्त्यैकमानसे ॥
दृढचित्तेकृतज्ञेचदेयंचैवस्वरोदयम् ॥ १३ ॥

अर्थ–शांतस्वभाव–शुद्ध–उत्तम आचरणशील–गुरुकी भक्तिमें जिसका मन और दृढ चित्त किये उपकारोंका ज्ञाता–ऐसे शिष्यकोही स्वरोदय देना ॥ १३ ॥

दुष्टेचदुर्जनेक्रुद्धेनास्तिकेगुरुतल्पगे ॥
हीनसत्वेदुराचारेस्वरज्ञानंनदीयते ॥ १४ ॥

अर्थ–जो दुष्ट–दुर्जन–क्रोधी–नास्तिक–गुरुस्त्रीगामी–अधीर–और दुराचारीहो उसको स्वरकाज्ञान न दे.

शृणुत्वंकथितंदेविदेहस्थंज्ञानमुत्तमम् ॥
येनविज्ञातमात्रेणसर्वज्ञत्वंप्रणीयते ॥ १५ ॥

अर्थ–हे देवी तू मेरे कहे हुये देहमें स्थित उत्तम ज्ञान को सुन जिसके ज्ञान मात्रसेही सर्वज्ञ हो जाताहै ॥ १५ ॥

स्वरेवेदाश्चशास्त्राणिस्वरेगांधर्वमुत्तमम् ॥
स्वरेचसर्वंत्रैलोक्यंस्वरमात्मस्वरूपकम् ॥ १६ ॥

अर्थ–संपूर्ण वेद–शास्त्र और उत्तम गांधर्व ( गान-

विद्या ) और संपूर्ण त्रिलोकी ये सब स्वरमेंहीहैं—और स्वरही आत्मा स्वरूप है ॥ १६ ॥

स्वरहीनश्चदैवज्ञोनाथहीनंयथागृहम् ॥
शास्त्रहीनंयथावक्त्रंशिरोहीनंचयद्वपुः ॥ १७ ॥

अर्थ—स्वरके ज्ञानसे हीन ज्योतिषी—और स्वामीसे हीन घर—शास्त्रसेहीन मुख—और शिरसेहीन देह—शोभित नहीं होते ॥ १७ ॥

नाडीभेदंतथाप्राणतत्त्वभेदंतथैवच ॥
सुषुम्नामिश्रभेदंचयोजानातिसमुक्तिगः ॥ १८ ॥

अर्थ—जो मनुष्य नाडी—प्राण—तत्व और सुषुम्ना आदि मिश्रित तीन नाडियोंके भेदको जानता है वह मुक्तिको प्राप्त होताहै ॥ १८ ॥

साकारेवानिराकारेशुभंवायुबलात्कृते ॥
कथयंतिशुभंकेचित्स्वरज्ञानं वरानने ॥ १९ ॥

अर्थ—साकार [ व्यावहारिक ] वा निराकार [पारमार्थिक ] में वायु [ स्वर ] केवल श्रम होताहै और हे पार्वति कोई यह कहते हैं कि स्वरके ही ज्ञानसे शुभ होताहै ॥ १९ ॥

ब्रह्मांडखंडपिंडाद्याःस्वरेणैवहिनिर्मिताः ॥
सृष्टिसंहारकर्त्ताचस्वरः साक्षान्महेश्वरः ॥ २० ॥

अर्थ—ब्रह्मांडके खंड और पिंड आदि स्वरकेही

रचेहैं और सृष्टि और संहारका कर्त्ता साक्षात् महेश्वर [ शिव ] रूप स्वरहीहै ॥ २० ॥

स्वरज्ञानात्परंगुह्यंस्वरज्ञानात्परंधनम् ॥
स्वरज्ञानात्परंज्ञानंनवादृष्टंनवाश्रुतम् ॥ २१ ॥

अर्थ—स्वरके ज्ञानसे परे गुह्य—स्वरके ज्ञानसे परे धन-स्वरके ज्ञानसे परे ज्ञान न देखाहै और न सुनाहै २१

शत्रुंहन्यात्स्वरबलेतथामित्रसमागमः ॥
लक्ष्मीप्राप्तिःस्वरबलेकीर्तिःस्वरबलेसुखम्॥२२॥

अर्थ—स्वरका बल होय तौ शत्रुको हनै और मित्रका समागम—और लक्ष्मी की प्राप्ति और कीर्ति और सुख स्वरके ही बलसे होतीहैं ॥ २२ ॥

कन्याप्राप्तिः स्वरबलेस्वरतोराजदर्शनम् ॥
स्वरेणदेवतासिद्धिःस्वरेणक्षितिपोवशः ॥ २३ ॥

अर्थ—और कन्याकी प्राप्ति [ विवाह ] और राजा का दर्शन—देवता की सिद्धि और राजा का वशमें होना स्वरसे ही होतेहैं ॥ २३ ॥

स्वरेणगम्यतेदेशोभोज्यंस्वरबलेतथा ॥
लघुदीर्घस्वरबलेमलंचैवनिवारयेत् ॥ २४ ॥

अर्थ—स्वरके ही बलसे देशाटन होताहै और स्वरके ही बलसे भोजन—और स्वरके ही बलसे लघुशंका और मलका त्याग होताहै ॥ २४ ॥

सर्वशास्त्रपुराणादिस्मृतिवेदांगपूर्वकम् ॥

स्वरज्ञानात्परंतत्त्वंनास्तिकिंचिद्वरानने ॥ २५ ॥

अर्थ—संपूर्ण शास्त्र और पुराणादि स्मृति और वेदांग आदि ये सब स्वरज्ञानसे परे तत्व नहीं हैं ॥ २५ ॥

नामरूपादिकःसर्वोमिथ्यासर्वेषुविभ्रमः ॥
अज्ञानमोहितामूढायावत्तत्त्वंनविद्यते ॥ २६ ॥

अर्थ—इतने तत्वका ज्ञान नहीं होता तबतक नामरूप आदि भ्रम मिथ्या हैं और मूढ जनोंको मोहभी तबतकही है ॥ २६ ॥

इदंस्वरोदयंशास्त्रंसर्वशास्त्रोत्तमोत्तमम् ॥
आत्मघटप्रकाशार्थंप्रदीपकलिकोपमम् ॥ २७॥

अर्थ—यह स्वरोदय शास्त्र संपूर्ण उत्तम २ शास्त्रोंमें उत्तमहै और आत्मारूपी घटके प्रकाशार्थ दीपककी कलिका [ कली ] के समानहै ॥ २७ ॥

यस्मैकस्मैपरस्मैवानप्रोक्तंप्रश्नहेतवे ॥ तस्मा
देतत्स्वयंज्ञेयमात्मानोवाऽऽत्मनाऽऽत्मनि ॥२८॥

अर्थ—यह स्वरोदय प्रश्न करनेसे जिस किसको नहीं कहना किंतु अपने लिये अपनेही देहमें अपनी बुद्धिसे स्वयं जानना ॥ २८ ॥

नतिथिर्नचनक्षत्रंनवारोग्रहदेवता ॥
नचविष्टिर्व्यतीपातोवैधृत्याद्यास्तथैवच ॥ २९ ॥

अर्थ—इस स्वरोदयमें तिथी—नक्षत्र—वार—ग्रह—देवता—भद्रा—व्यतीपात वैधृति आदिका दोष नहींहै २९

कुयोगोनास्तिकोदेविभविताबाकदाचन ॥
प्राप्तेस्वरबलेशुद्धेसर्वमेवशुभंफलम् ॥ ३० ॥

अर्थ–हे देवि इसमें कोई कुयोग नहीं है और न कभी होगा जब स्वरका शुद्ध बल प्राप्तहो तब संपूर्ण फल शुभही होताहै ॥ ३० ॥

देहमध्येस्थितानाड्योबहुरूपाःसुविस्तरात् ॥
ज्ञातव्याश्चबुधैर्नित्यंस्वदेहज्ञानहेतवः ॥ ३१ ॥

अर्थ–देहके मध्यमें अनेक रूप और विस्तारवाली बहुतसी नाडी स्थितहैं वे सब अपने देहके ज्ञानार्थ विद्वानोंको जाननी ॥ ३१ ॥

नाभिस्थानगकंदोर्ध्वमंकुरादेवनिर्गताः ॥
द्विसप्ततिसहस्राणिदेहमध्येव्ययस्थिताः ॥ ३२ ॥

अर्थ–नाभि स्थानके कंदसे ऊपर अंकुरके समान निकसीहैं और देहके मध्यमें ७२००० बहत्तर सहस्र नाडी स्थितहैं ॥ ३२ ॥

नाडीस्थाकुंडलीशक्तिर्भुजंगाकारशायिनी ॥
ततोदशोर्ध्वगानाड्योदशैवाधःप्रतिष्ठिताः ॥३३॥

अर्थ–नाडीमें स्थित और सर्पके समान सोतीहुयी कुंडली शक्तिहै उससे ऊपरको गई हुयी दश नाडी हैं और दशही नीचेको गयीहैं ॥ ३३ ॥

द्वेद्वेतिर्यग्गतेनाड्यौचतुर्विंशतिसंख्यया ॥
प्रधानादशनाड्यस्तुदशवायुप्रवाहकाः ॥ ३४ ॥

अर्थ-दो २ नाडी तिरछी गयीहैं ये चोवीस नाडी हैं तिनमें दश नाडी प्रधानहैं और दश वायुके प्रवाहको करतीहैं ॥ ३४ ॥

तिर्यगूर्ध्वास्तथानाड्योवायुदेहसमन्विताः ॥
चक्रवत्संस्थितादेहेसर्वाः प्राणसमाश्रिताः ३५॥

अर्थ-तिरछी-ऊपर और नीचे स्थित और वायु और देहके आश्रित सब नाडी देहमें चक्रके समान स्थितहैं और सब प्राणके आधीनहैं ॥ ३५ ॥

तासांमध्येदशश्रेष्ठादशानांतिस्रउत्तमाः ॥
इडाचपिंगलाचैवसुषुम्नाचतृतीयका ॥ ३६॥

अर्थ-उन सब नाडीमें दश नाडी श्रेष्ठहैं और उन दशोंमें ये तीन उत्तमहैं कि इडा, पिंगला और तीसरी सुषुम्ना ३६

गांधारीहस्तिजिह्वाचपूषाचैवयशस्विनी ॥
अलंबुषाकुहूश्चैवशंखिनीदशमीतथा ॥ ३७ ॥

अर्थ-गांधारी-हस्ति जिह्वा-पूषा-यशस्विनी-अलंबुषा-कुहू-और दशवीं शंखिनी-जाननी ॥ ३७॥

इडावामेस्थिताभागेपिंगलादक्षिणेस्मृता ॥
सुषुम्नामध्यदेशेतुगांधारीवामचक्षुषि ॥३८॥

अर्थ-इडा नाडी वामभागमें-पिंगला दक्षिण भागमें और सुषुम्ना मध्य देशमें और गांधारी वामनेत्रमें जाननी ॥ ३८ ॥

दक्षिणेहस्तिजिह्वाचपूषाकर्णेचदक्षिणे ॥
यशस्विनीवामकर्णेआननेचाप्यलंबुषा ॥ ३९ ॥

अर्थ—दक्षिण नेत्रमें हस्तिजिव्हा और दक्षिण कर्णमें पूषा और वामकर्णमें यशस्विनी और मुखमें अलंबुषा जाननी ॥ ३९ ॥

कुहूश्चलिंगदेशेतुमूलस्थानेतुशंखिनी ॥
एवंद्वारंसमाश्रित्यतिष्ठंतिदशनाडिकाः ॥ ४० ॥

अर्थ—लिंग देशमें कुहू और गुदास्थानमें शंखिनी जाननीइस प्रकार शरीरके द्वारोंमें दश नाडी टिकतीहैं ४०

इडापिंगलासुषुम्नाचप्राणमार्गेसमाश्रिताः ॥
एताहिदशनाड्यस्तुदेहमध्येव्यवस्थिताः ॥ ४१ ॥

अर्थ—इडा पिंगला सुषुम्ना ये तीनों प्राण मार्गमें आश्रितहैं ये दश नाडी देहके मध्यमें स्थितहैं ॥ ४१ ॥

नामानिनाडिकानांतुवातानांतुवदाम्यहम् ॥
प्राणोऽपानःसमानश्चउदानोव्यानएवच ॥ ४२ ॥

अर्थ—नाडियोंके आश्रय जो वायुहैं उनके नाम मैं कहताहूं कि प्राण अपान समान उदान और व्यान ४२

नागःकूर्मोथकृकलोदेवदत्तोधनंजयः ॥
हृदिप्राणोवसेन्नित्यमपानोगुदमंडले ॥ ४३ ॥

अर्थ—नाग कूर्म कृकल देवदत्त और धनंजय और प्राणवायु हृदयमें और अपान गुदामंडलमें सदैव वसताहै.

समानोनाभिदेशेतुउदानःकंठमध्यगः ॥

व्यानोव्यापीशरीरेषुप्रधानादशवायवः ॥ ४४ ॥

अर्थ–समान नाभिदेशमें कंठके मध्यमें उदान और सब शरीरमें व्यापी व्यान वायु होताहै ये दशवायु प्रधानहैं.

प्राणाद्याःपंचविख्यातानागाद्याःपंचवायवः ॥
तेषामपिचपंचानांस्थानानिचवदाम्यहम् ॥ ४५॥

अर्थ–पांच प्राण आदि और पांच नाग आदिहैं उन नाग आदि पांचोंकेभी मैं स्थान कहताहूं॥ ४५ ॥

उद्गारेनागआख्यातःकूर्मउन्मीलनेस्मृतः ॥
कृकलःक्षुतकृज्ज्ञेयोदेवदत्तोविजृंभणे ॥ ४६ ॥

अर्थ–उद्गार ( उगलना ) में नाग वायु और नेत्रोंके उन्मीलनमें कूर्म और छींकनेमें कृकल और विजृंभण ( जंभाई ) में देवदत्त वायु जानना ॥ ४६ ॥

नजहातिमृतंवापिसर्वव्यापीधनंजयः ॥
एतेनाडीषुसर्वासुभ्रमंतेजीवरूपिणः ॥ ४७ ॥

अर्थ–और सर्व शरीरमें व्यापी धनंजय वायु मृत शरीरकोभी नहीं त्यागता जीवरूपी ये दश वायु सब नाडियों में भ्रमतेहैं ॥ ४७ ॥

प्रकटंप्राणसंचारंलक्षयेद्देहमध्यतः ॥
इडापिंगलासुषुम्नाभिर्नाडीभिस्तिसृभिर्बुधः ४८॥

अर्थ–देहके मध्यमें जो प्रकट प्राणका संचारहै उसको इडा पिंगला सुषुम्ना इन तीन नाडियोंसे ही बुद्धिमान् मनुष्य जाने ॥ ४८ ॥

इडावामेचविज्ञेयापिंगलादक्षिणेस्मृता ॥
इडानाडीस्थितावामाततोव्यस्ताचपिंगला॥४९॥

अर्थ—वाम भागमें इडा पिंगला कहीहै इडा नाडी वामरूपसे स्थितहै और व्यस्त उलटी पिंगला स्थितहै४९

इडायांतुस्थितश्चंद्रःपिंगलायांचभास्करः ॥
सुषुम्नाशंभुरूपेणशंभुर्हंसस्वरूपतः ॥ ५० ॥

अर्थ—इडामें चन्द्रमा स्थितहै और पिंगलामें सूर्य और सुषुम्ना हंसरूपसे स्थितहै और हंस शंभुरूपसे स्थितहै ॥ ५० ॥

हकारोनिर्गमेप्रोक्तःसकारेणप्रवेशनम् ॥
हकारःशिवरूपेणसकारःशक्तिरुच्यते ॥ ५१ ॥

अर्थ—स्वरके निकसनेमें हकार कहाहै और प्रवेशमें सकार. हकार शिवरूप कहाहै और सकार शक्तिरूप कहाहै ॥ ५१ ॥

शक्तिरूपः स्थितश्चंद्रोवामनाडीप्रवाहकः ॥
दक्षनाडीप्रवाहश्चशंभुरूपोदिवाकरः ॥ ५२ ॥

अर्थ—और वाम नाडीका प्रवाहक चन्द्रमा शक्तिरूपसे स्थितहै और दक्षिण नाडीका प्रवाहक ( जलनेवाला ) शंभु रूप सूर्य स्थितहै ॥ ५२ ॥

श्वासेसकारसंस्थेतु यद्दानंदीयतेबुधैः ॥
तद्दानंजीवलोकेस्मिन् कोटिकोटिगुणंभवेत् ५३

अर्थ—जब श्वास सकारमें स्थितहो उस समय जो दान बुद्धिमान् मनुष्य दें वह दान इस जीवलोकमें कोटिगुना फल देताहै ॥ ५३ ॥

अनेनलक्षयेद्योगीचैकचित्तःसमाहितः ॥
सर्वमेषविजानीयान्मार्गेवैचंद्रसूर्ययोः ॥ ५४ ॥

अर्थ—एकाग्र चित्त और समाहित ( सावधान ) योगी इसी मार्गसे देखे और चंद्रमा और सूर्यके मार्गमें ही सबको जानलें ॥ ५४ ॥

ध्यायेत्तत्त्वंस्थिरेजीवेअस्थिरेनकदाचन ॥
इष्टसिद्धिर्भवेत्तस्यमहालाभोजयस्तथा ॥ ५५ ॥

अर्थ—जो मनुष्य जिस समय जीव स्थिरहो उसी समय तत्त्वका ध्यान करै अस्थिर ( चंचल ) में कदाचित् न करै उसके इष्टकी सिद्धि होतीहै और महान् लाभ और जय होताहै ॥ ५५ ॥

चंद्रसूर्यसमभ्यासंयेकुर्वंतिसदानराः ॥
अतीतानागतज्ञानंतेषांहस्तगतंभवेत् ॥ ५६ ॥

अर्थ—जो मनुष्य सदैव चंद्र सूर्य स्वरोंका भली प्रकार अभ्यास करतेहैं उनको भूत और भविष्यत्का ज्ञान हस्तगत ( प्रत्यक्ष ) होताहै ॥ ५६ ॥

वामेचामृतरूपास्याज्जगदाप्यायनंपरम् ॥
दक्षिणेचरभागेनजगदुत्पादयेत्सदा ॥ ५७ ॥

अर्थ—वाम भागकी नाडी ( इडा ) अमृतरूप और

सब जगतकी पोषक होती है और दक्षिणके चर भागकी पिंगला नाडी सदैव जगत्को पैदा करतीहै ॥ ५७ ॥

मध्यमाभवतिक्रूरादुष्टासर्वत्रकर्मसु ॥
सर्वत्रशुभकार्येषुवामाभवतिसिद्धिदा ॥ ५८ ॥

अर्थ—और मध्यमा ( सुषुम्ना ) नाडी क्रूरा और संपूर्ण कर्मोंमें दुष्ट होतीहै और वामा नाडी संपूर्ण शुभ कार्योंमें सिद्धिकी दाता होतीहै ॥ ५८ ॥

निर्गमेतुशुभावामाप्रवेशेदक्षिणाशुभा ॥
चंद्रःसमस्तुविज्ञेयोरविस्तुविषमःसदा ॥ ५९ ॥

अर्थ—और गमनके समयमें वामा नाडी और प्रवेशके समयमें दक्षिण शुभ होतीहै और चंद्रमाको सम और सूर्यको विषम सदैव जानना ॥ ५९ ॥

चंद्रःस्त्रीपुरुषःसूर्यश्चंद्रोगौरोसितोरविः ॥
चंद्रनाडीप्रवाहेणसौम्यकार्याणिकारयेत् ॥६०॥

अर्थ—चन्द्रमा स्त्री और सूर्य पुरुष और चंद्रमा गौरवर्ण और सूर्य कृष्ण वर्ण जानना और जब चंद्रमाकी नाडीका प्रवाह हो उससमय सौम्य कार्योंको करै ६०

सूर्यनाडीप्रवाहेणरौद्रकर्माणिकारयेत् ॥
सुषुम्नायाःप्रवाहेणभुक्तिमुक्तिफलानिच ॥ ६१ ॥

अर्थ—और सूर्य नाडीके प्रवाहमें रौद्र ( क्रूर ) कर्मों करावें और सुषुम्नाके प्रवाहमें भोग और मुक्ती फलके देनेवाले कार्योंको करै ॥ ६१ ॥

आदौचंद्रःसितेपक्षेभास्करोहिसितेतरे ॥
प्रतिपत्तोदिनान्याहुस्त्रीणित्रीणिकृतोदयौ ॥६२॥

अर्थ–शुक्ल पक्षमें प्रथम चन्द्रमाका स्वर और कृष्ण पक्षमें प्रथम सूर्यका चलताहै और प्रतिपदासे लेकर तीन २ दिन चन्द्रमा और सूर्यका स्वर बलवान् होताहै ॥ ६२ ॥

सार्धद्विघटिकेज्ञेयःशुक्लेकृष्णेशशीरविः ॥
वहत्येकदिनेनैवयथाषष्टिघटीःक्रमात् ॥ ६३ ॥

अर्थ–और ढाई ढाई २॥ घटी शुक्ल पक्षमें चन्द्रमा ढाई ढाई २॥ घटी कृष्ण पक्षमें सूर्य एक दिनमें साठ घटी पर्यंत वहतेहैं अर्थात् दोनों स्वरोंकी क्रमसे २४ चौवीस २ आवृत्ति होतीहैं ॥ ६३ ॥

वहेयुस्तद्घटीमध्येपंचतत्त्वानिनिर्दिशेत् ॥
प्रतिपत्तोदिनान्याहुर्विपरीतेविवर्जयेत् ॥ ६४ ॥

अर्थ–और उन प्रत्येक ढाई २॥ घटियोंमें पांचों तत्व वहतेहैं और प्रतिपदासे लेकर जो चन्द्रमा और सूर्यके दिन कहेहैं उनसे विपरीत होय अर्थात् चन्द्रमाके स्वरमें सूर्यका और सूर्यके समयमें चन्द्रमाका स्वर चले तो उसको वर्ज दे क्योंकि वह अशुभहै॥ ६४ ॥

शुक्लपक्षेभवेद्वामाकृष्णपक्षेचदक्षिणा ॥
जानीयात्प्रतिपत्पूर्वयोगितद्यतमानसः ॥ ६५ ॥

अर्थ–शुक्ल पक्षमें प्रतिपदासे लेकर प्रथम वामा और

कृष्ण पक्षमें प्रथम दक्षिणा नाडीको योगी एकाग्र अन्तः-करणसे जाने ॥ ६५ ॥

शशांकंवारयेद्रात्रौदिवावारयभास्करम् ॥
इत्यभ्यासरतोनित्यंसयोगीनात्रसंशयः ॥ ६६ ॥

अर्थ—रात्रीके समय चंद्र स्वरको और दिनके समय सूर्य स्वरको निवारण करै इस प्रकार अभ्यासमें जो तत्परहै वही योगीहै इसमें संशय नहीं ॥ ६६ ॥

सूर्येणबध्यतेसूर्यश्चंद्रश्चंद्रेणबध्यते ॥
योजानातिक्रियामेतांत्रैलोक्यंवशगंक्षणात्॥६७॥

अर्थ—सूर्यके स्वरसे सूर्य और चंद्रमाके स्वरसे चंद्रमा बंद होताहै और जो मनुष्य इस क्रियाको जानताहै उसके वशमें त्रिलोक क्षण मात्रमें होतेहैं ॥ ६७ ॥

उदयंचंद्रमार्गेणसूर्येणास्तमनंयदि ॥
तदातेगुणसंघाताविपरीतंविवर्जतेत् ॥ ६८ ॥

अर्थ—यदि चंद्रमाके स्वरमें सूर्यका उदय हो और सूर्यके स्वरमें अस्त होय तो उस समय अनेक गुणोंके समूह पैदा होतेहैं और इससे विपरीत ( उलटा ) होय तो उसको वर्जदे ॥ ६८ ॥

गुरुशुक्रबुधेंदूनांवासरेवामनाडिका ॥
सिद्धिदासर्वकार्येषुशुक्लपक्षेविशेषतः ॥ ६९ ॥

अर्थ—बृहस्पति शुक्र बुध और सोम इन चारोंमें वाम नाडी सब कार्योंमें सिद्धि की दाता होती है और शुक्ल

पक्षमें यह होय तो औरभी विशेष फल होताहै ॥ ६९ ॥

अर्कांगारकसौरीणांवासरेदक्षनाडिका ॥
स्मर्त्तव्याचरकार्येषुकृष्णपक्षेविशेषतः ॥ ७० ॥

अर्थ—आदित्य मंगल शनैश्चर इन वारोंमें दक्षिण नाडीका स्मरण चर कार्योंमें करना और इसका फल कृष्ण पक्षमें विशेष कर होताहै ॥ ७० ॥

प्रथमंवहतेवायुर्द्वितीयंचतथानलः ॥
तृतीयंवहतेभूमिश्चतुर्थंवारुणीवहेत् ॥ ७१ ॥

अर्थ—प्रथम वायु तत्व वहताहै द्वितीयबार अग्नितत्त्व, तृतीय बार भूमि तत्व और चतुर्थ वार वरुण तत्त्व वहताहै और पांचवी आकाशतत्व ॥ ७१ ॥

सार्द्धद्विघटिकेपंचक्रमेणैवोदयंतिच ॥
क्रमादेकैकनाड्यांचतत्त्वानांपृथगुद्भवः ॥७२ ॥

अर्थ—ढाई घटीके मध्ये ये पूर्वोक्त पांचों तत्व क्रमसे उदय होतेहैं और एक २ नाडीमें भी क्रमसे पृथक् पांचों तत्व उदय होतेहैं ॥ ७२ ॥

अहोरात्रस्यमध्येतुज्ञेयाद्वादशसंक्रमाः ॥
वृषकर्कटकन्यालिमृगमीनानिशाकरे ॥ ७३ ॥

अर्थ—और रात्रि और दिनके मध्यमें चंद्र और सूर्यकी बारह संक्राति जाननी तिनमें वृष कर्क कन्या वृश्चिक मकर मीन संक्राति चंद्रमाकी होतीहैं ॥ ७३ ॥

मेषसिंहौचकुंभश्चतुलाचमिथुनंधनम् ॥
उदयेदक्षिणेज्ञेयःशुभाशुभविनिर्णयः ॥ ७४ ॥

अर्थ–मेष सिंह कुंभ तुला मिथुन धन ये संक्रांति सूर्यकी जाननी इस प्रकार उदय और दक्षिणके शुभ अशुभका निर्णय जानना ॥ ७४ ॥

तिष्ठेत्पूर्वोत्तरेचन्द्रोभानुःपश्चिमदक्षिणे ॥
दक्षनाड्याःप्रसारेतुनगच्छेद्याम्यपश्चिमे ॥ ७५ ॥

अर्थ–पूर्व और उत्तरमें चंद्रमा टिकताहै और पश्चिम और दक्षिणमें सूर्य, दक्षिण नाडीके प्रवाह(स्वर) में दक्षिण और पश्चिममें नजाय ॥ ७५ ॥

वामाचारप्रवाहेतुनगच्छेत्पूर्वउत्तरे ॥
परिपंथिभयंतस्यगतोऽसौनानिवर्त्तते ॥ ७६ ॥

अर्थ–और वाम नाडीके प्रचारमें पूर्व और उत्तरमें न जाय जायतौ उसको शत्रुका भय होताहै और गया वह फिर नहीं लौटता ॥ ७६ ॥

तत्रतस्मान्नगंतव्यंबुधैःसर्वहितैषिभिः ॥
तदातत्रतुसंयातेमृत्युरेवनसंशयः ॥ ७७ ॥

अर्थ–तिससे सबके हितैषी उस समय नजाय यदि उससमयमें जायतो मृत्यु होनेमें संदेह नहीं होता ७७॥

शुक्लपक्षेद्वितीयायामर्केवहतिचंद्रमाः ॥
दृश्यतेलाभदःपुंसांसौम्येसौख्यंप्रजायते ॥ ७८ ॥

अर्थ–यदि शुक्ल पक्षकी द्वितीयाके दिन सूर्यके प्रवा-

हमें चंद्रमा वहे तो पुरुषोंको लाभदायक होताहै और उस समय सौम्य कार्य किया जाय तो सुख होताहै ७८॥

सूर्योदयेयदासूर्यश्चंद्रश्चंद्रोदयेभवेत् ॥
सिध्यंतिसर्वकार्याणिदिवारात्रिगतान्यपि॥७९॥

अर्थ—जिस समय सूर्यके उदयमें सूर्य और चंद्रमाके उदयमें चंद्रमाकाही स्वरहो उस समय दिन वा रात्रिमें किये हुये सब काम सिद्ध होतेहैं ॥ ७९ ॥

चंद्रकालेयदासूर्यःसूर्यश्चंद्रोदयेभवेत् ॥
उद्वेगःकलहोहानिःशुभंसर्वंनिवारयेत् ॥ ८० ॥

अर्थ—जिस समय चंद्रमाके समयमें सूर्य और सूर्यके समयमें चंद्रमा होय तब उद्वेग कलह हानि होतेहैं और संपूर्ण शुभकी निवृत्ति होतीहै ॥ ८० ॥

सूर्यस्यवाहेप्रवदंतिविज्ञाज्ञानंह्यगम्यस्यतुनिश्चयेन ॥ श्वासेनयुक्तस्यतुशीतरश्मेःप्रवाहकाले फलमन्यथास्यात् ॥ ८१ ॥

अर्थ—बुद्धिमान् मनुष्य सूर्यके प्रवाहमें अगम्य (जो न देखी न सुनी ) वस्तुको ज्ञान निश्चयसे कहतेहैं और चंद्रमाके श्वासका प्रवाह होय तो अन्यथा फल होताहै अर्थात् अगम्य वस्तुका ज्ञान नहीं होता ॥ ८१ ॥

## अथ विपरीतलक्षणम् ।

यदाप्रत्यूषकालेनविपरीतोदयोभवेत् ॥
चंद्रस्थानेवहत्यर्कोरविस्थानेचचंद्रमाः॥ ८२ ॥

अर्थ—जिस दिन प्रातःकालसे लेकर विपरीत स्वरोंका उदयहो अर्थात् चंद्रमाके स्थानमें सूर्य और सूर्यके स्थानमें चंद्रमा वहै उस समय यह फल जानना कि ८२

प्रथमेमनउद्वेगंधनहानिर्द्वितीयके ॥
तृतीयेगमनंप्रोक्तमिष्टनाशंचतुर्थके ॥ ८३ ॥

अर्थ—प्रथममें मनका उद्वेग दूसरेमें धनकी हानि और तीसरेमें गमन और चौथेमें इष्टका नाश होताहै ॥ ८३ ॥

पंचमेराजविध्वंसंषष्ठेसर्वार्थनाशनम् ॥
सप्तमेव्याधिदुःखानिअष्टमेमृत्युमादिशेत् ॥८४॥

अर्थ—पांचवेमें राज्यका विध्वंस और छठेमें संपूर्ण अर्थोंका नाश और सातवेमें व्याधि और दुःख और आठवेमें मृत्युका होना कहाहै ॥ ८४ ॥

कालत्रयेदिनान्यष्टौविपरीतंयदावहेत् ॥
तदादुष्टफलंप्रोक्तंकिंचिन्न्यूनंतुशोभनम् ॥ ८५ ॥

अर्थ—प्रातःकाल और मध्याह्न और सायंकाल इन तीनों कालोंमें यदि पूर्वोक्त विपरीत स्वरोंका उदय यदि आठ दिनतक बराबर चले तो उस समय दुष्ट फल कहा है यदि कुछ कम विपरीत चलै तो शुभ फलजानना ॥

प्रातर्मध्याह्नयोश्चंद्रःसायंकालेदिवाकरः ॥
तदानित्यंजयोलाभोविपरीतंविवर्जयेत् ॥८६ ॥

अर्थ—जिस दिन प्रातःकाल और मध्याह्नको चंद्रमाका

स्वर और सायंकालको सूर्यका स्वर चलै तो उस दिन जय और लाभ कहाहै और विपरीत चलैं तो वर्जदे अर्थात् अनिष्ट फल होताहै ॥ ८६ ॥

वामेवादक्षिणेवापियत्रसंक्रमतेशिवः ॥
कृत्वातत्पादमादौचयात्राभवतिसिद्धिदा ॥८७॥

अर्थ—यात्राके समय वाम वा ददिण जो स्वर चलताहो उसी चरणको प्रथम आगे रखकर यात्रा करै तो वह यात्रा सिद्धिकी दाता होतीहै ॥ ८७ ॥

चंद्रःसमपदःकार्योरविस्तुविषमःसदा ॥
पूर्णपादंपुरस्कृत्ययात्राभवतिसिद्धिदा ॥ ८८ ॥

अर्थ—चंद्रमाका स्वर चलता होय तो सम पद २-४ ६—आदि आगे रखने और सूर्यका स्वर चलता होय तो विषम पद १-३-५-आदि आगे रखने इस प्रकार पूर्ण पाद आगे रखनेसे यात्रा सिद्धिको दाता होतीहै८८

यत्रांगेवहतेवायुस्तदंगकरसत्तलात् ॥
सुप्तोत्थितोमुखंस्पृष्ट्वालभतेवांछितंफलम्॥८९॥

अर्थ—जिस अंगका स्वर चलताहो उसी अंगके हाथके तलसे शयनसे उठ कर मनुष्य मुखका स्पर्श करै तो वांछित फलको प्राप्त होताहै ॥ ८९ ॥

परदत्तेतथाग्राह्येगृहान्निर्गमनेऽपिच ॥
यदंगेवहतेनाडीग्राह्यंतेनकरांघ्रिणा ॥ ९० ॥

अर्थ—दूसरेको दान देने वा ग्रहण करनेमें वा घरसे बाहर जानेमें जिस अंगकी नाडी चलतीहो उसी हाथ वा पैरको आगे करके वस्तुको ग्रहण करै तो ॥९० ॥

नहानिःकलहोनैवकंटकैर्नापिभिद्यते ॥
निवर्त्ततेसुखीचैवसर्वोपद्रववर्जितः ॥ ९१ ॥

अर्थ—न हानिहो कलह हो—और न कंटक ( शत्रु ) से विंधै और वह सर्वदा सुखी रहै और सब उपद्रवोंसे वर्जित रहैगा ॥ ९१ ॥

गुरुबंधुनृपामात्येष्वन्येषुशुभदायिनी ॥
पूर्णांगेखलुकर्त्तव्याकार्यसिद्धिर्मनःस्थिता॥९२॥

अर्थ—गुरु—बंधु—राजा मंत्री आदिसे शुभ देनेवाली कार्यकी सिद्धि करनी होय तो पूर्ण हाथसे अर्थात् हाथमें कोई फल आदिलेकर करनी वह सिद्धि मनवांछित फलको देतीहै ॥ ९२ ॥

आग्निचोराधर्मधर्मा अन्येषांवादिनिग्रहः ॥
कर्त्तव्याःखलु रिक्तायां जयलाभसुखार्थिभिः९३

अर्थ—अग्निका दाह—चोर—अधर्म कार्य और वादिका निग्रह ( दंड ) करना होय तो रिक्त ( खाली ) हाथसे ही जय लाभ सुखके अभिलाषी मनुष्य कार्य सिद्धिको करै ॥ ९३ ॥

दूरदेशेविधातव्यंगमनंतुहिमद्युतौ ॥

अभ्यर्णदेशेदीप्तेतुतरणावितिकेचन ॥ ९४ ॥

अर्थ–कोई ऐसे कहतेहैं कि दूर देशमें जाना होय तो चंद्रमाके स्वरमें और समीपके देशमें जाय तो सूर्यके स्वरमें गमन करै ॥ ९४ ॥

यत्किंचित्पूर्वमुद्दिष्टंलाभादिसमरागमः ॥
तत्सर्वंपूर्णनाडीषुजायते निर्विकल्पकम् ॥ ९५॥

अर्थ–जो कुछ लाभ आदि प्रथम कहाहै वह सब युद्धके समय तभी निःसंदेह होताहै जब नाडी पूरे २ स्वरसे चलतीहो ॥ ९५ ॥

शून्यनाड्याविपर्यस्तंयत्पूर्वंप्रतिपादितम् ॥
जायतेनान्यथाचैवयथासर्वज्ञभाषितम् ॥ ९६ ॥

अर्थ–और शून्य नाडी चलती होय तो वह पूर्वोक्त फल शिवजीके कथनानुसार अन्यथा(उलटा)होताहै९६

व्यवहारेखलोच्चाटेद्वेषिविद्यादिवंचके ॥
कुपितस्वामिचोराद्येपूर्णस्थाःस्युर्भयंकराः॥९७

अर्थ–व्यवहार–दुष्ट–मनुष्यका उच्चाटन-वैरी-विद्या आदिसे ठगना–स्वामीका कोप और चौर आदि क्रूर कामोंमें पूर्ण स्वर भयके कर्ता होतेहैं अर्थात् अच्छे नहीं.

दूराध्वनिशुभश्चंद्रोनिर्विघ्नोभीष्टसिद्धिदः ॥
प्रवेशकार्यहेतौचसूर्यनाडीप्रशस्यते ॥ ९८ ॥

अर्थ–जो मनुष्य दूर मार्गमें जाया चाहै उसको चंद्र

माका स्वर शुभहै और निर्विघ्न वांछितकी सिद्धि करताहै और प्रवेशके कार्यमें सूर्यकी नाडी श्रेष्ठ होतीहै॥९८॥

अयोग्येयोग्यतानाड्यायोग्यस्थानेऽप्ययोग्यता॥
कार्यानुबंधनोजीवोयथारुद्रस्तथाचरेत् ॥९९ ॥

अर्थ–अयोग्य कार्यमें नाडीकी योग्यता और योग्य कार्यमें अयोग्यताको कार्यका अनुबंधी जीव प्राप्त होताहै इससे जैसा स्वरहो तैसाही आचरण मनुष्य करै॥९९॥

चन्द्रचारेविषहतेसूर्योबलिवशंनयेत् ॥
सुषुम्नायांभवेन्मोक्षएकोदेवस्त्रिधास्थितः॥१००॥

अर्थ–चंद्रमाका स्वर चलै तो किसीके किये अपराधकोभी मनुष्य सह लेताहै–और सूर्यका स्वर चलै तो बलवान्भी वशमें हो सकताहै और सुषुम्ना नाडीका स्वर होय तो मोक्ष होताहै इस प्रकार एक देव ( स्वर ) तीन प्रकारसे स्थितहै ॥ १०० ॥

शुभान्यशुभकार्याणिक्रियंतेहर्निशंयदा ॥
तदाकार्यानुरोधेनकार्यंनाडीप्रचालनम् ॥१०१॥

अर्थ–जिस समय रात दिन शुभ और अशुभ किये जांय–तब कार्यके अनुसार नाडीको चलावे ॥१०१॥

## अथ इडा ।

स्थिरकर्मण्यलंकारेदूराध्वगमनेतथा ॥
आश्रमेधर्मप्रासादे वस्तूनांसंग्रहे पिच ॥ २ ॥

अर्थ–स्थिरकार्य–भूषण–दूर मार्गमें गमन-आश्रम-

धर्म—प्रासाद ( मंदिर ) और घरकी वस्तुओंके संग्रह ( संचय ) करनेमें और ॥ १०२ ॥

वापीकूपतडागादिप्रतिष्ठास्तंभदेवयोः ॥
यात्रादानेविवाहेचवस्त्रालंकारभूषणे ॥ १०३ ॥

अर्थ—बावडी—कूप—तलाव—और देव—स्तंभ इनकी प्रतिष्ठा—और यात्रा—दान—विवाह—वस्त्र—अलंकार—भूषण इनमें ॥ १०३ ॥

शांतिकेपौष्टिकेचैव दिव्यौषधिरसायने ॥
स्वस्वामिदर्शनेमित्रेवाणिज्येकणसंग्रहे ॥१०४॥

अर्थ—शांति और पुष्टिके कर्म—दिव्य औषधि—रसायन—अपने स्वामीके दर्शन—मित्र—और व्यापार और कण ( अन्न ) के संग्रहमें ॥ १०४ ॥

गृहप्रवेशेसेवायांकृषौचबीजवापने ॥
शुभकर्मणिसंधौचनिर्गमेचशुभःशशी ॥ १०५ ॥

अर्थ—और गृहप्रवेश—सेवा—खेती—बीजका बोना—शुभ कर्म—और संधि ( मेल ) और गमन इनमें चंद्रमाका स्वर ( इडा ) शुभ होताहै ॥ १०५ ॥

विद्यारम्भादिकार्येषुबांधवानांचदर्शने ॥
जन्ममोक्षेचधर्मेचदीक्षायांमंत्रसाधने ॥ १०६ ॥

अर्थ—और विद्यारंभ आदि कार्योंमें और बांधवोंके

दर्शनमें–जन्म और मोक्षमें धर्ममें और यज्ञ आदिकी दीक्षामें–और मंत्रकी सिद्धिमें ॥ १०६ ॥

कालविज्ञानसूत्रेतुचतुष्पादगृहागमे ॥
कालव्याधिचिकित्सायांस्वामिसंबोधनेतथा १०७

अर्थ–कालका ज्ञान व सूत्र और चतुष्पादों ( पशु ) के घरमें आगमनमें–कालकी व्याधिकी चिकित्सामें और स्वामीके संबोधन ( बुलावना ) में ॥ १०७ ॥

गजाश्वारोहणेधन्विगजाश्वानांचबंधने ॥
परोपकरणेचैवनिधीनांस्थापनेतथा ॥ १०८ ॥

अर्थ–हाथी व घोडेकी सवारी–धनुष्यका धारण–हाथी व घोडेका बांधना परका उपकार करना–और निधी ( खजाना ) का स्थापन करना ॥ १०८ ॥

गीतवाद्यादिनृत्यादौनृत्यशास्त्रविचारणे ॥
पुरग्रामनिवेशेचतिलकक्षेत्रधारणे ॥ १०९ ॥

अर्थ–गीत वादित्र (बाजा) नृत्य और नृत्य शास्त्रका विचार–पुर और ग्रामका प्रवेश और तिलक और खेतका धारण इनमेंभी चंद्र नाडी (इडा) शुभ होतीहै ॥ १०९ ॥

आर्तिशोकविषादेचज्वरितेमूर्च्छितेपिवा ॥
स्वजनस्वामिसंबंधेअन्नादेर्दारुसंग्रहे ॥ ११० ॥

अर्थ–रोग–शोक–विषाद ( उदासी ) ज्वर पीडा–मूर्च्छा–अपने जन और स्वामीके संबंधमें और अन्न

और काठके संग्रहमेंभी चंद्र नाडी श्रेष्ठहै ॥ ११० ॥

स्त्रीणांदंतादिभूषायांवृष्टेरागमनेतथा ॥
गुरुपूजाविषादीनांचालनेचवरानने ॥ १११ ॥

अर्थ—स्त्रियोंको दंत आदिका भूषण—वृष्टिका आगमन गुरुकी पूजा और विष आदिका चालन ( बाहिर-निकासना ) में हे पार्वति चंद्र नाडी श्रेष्ठहै ॥ १११ ॥

इडायांसिद्धिदंप्रोक्तंयोगाभ्यासादिकर्मच ॥
तत्रापिवर्जयेद्वायुंतेजआकाशमेवच ॥ ११२ ॥

अर्थ—इडा नाडीमें योगाभ्यास आदि कर्म सिद्धिका दाता कहाहै तथापि इडा नाडीमें जब वायु और आकाश तत्व वहते हों तब इडाकोभी वर्ज दे॥ ११२॥

सर्वकार्याणिसिद्धयंति दिवारात्रिगतान्यपि ॥
सर्वेषुशुभकार्येषुचंद्रचारःप्रशस्यते ॥ ११३ ॥

अर्थ—दिन और रात्रिके सब काम इडानाडीमें सिद्ध होतेहैं और संपूर्ण शुभ कार्योंमें चंद्रमाका चार ( इडा ) उत्तम होता है ॥ ११३ ॥

## अथ पिंगला।

कठिनक्रूरविद्यानांपठनेपाठनेतथा ॥
स्त्रीसंगवेश्यागमनेमहानौकाधिरोहणे ॥ ११४ ॥

अर्थ—कठिन और क्रूर ( मारण आदि ) विद्याओंके पठने व पढानेमें—स्त्रीका संग और वेश्याके गमनमें और महानौका ( जहाज ) के चढनेमें ॥ ११४ ॥

भ्रष्टकार्यंसुरापानेवीरमंत्राद्युपासने ॥ विह्वलो-
ध्वंसदेशादौविषदानेचवैरिणाम् ॥ ११५ ॥

अर्थ–भ्रष्टकार्य-मदिराकापान-वीरमंत्रआदिकी उपा-
सना-विह्वलहोना-देशका विध्वंस-और वैरियोंको विष
देना-इनमें और ॥ ११५ ॥

शास्त्राभ्यासेचगमनेमृगयापशुविक्रये ॥
इष्टिकाकाष्ठपाषाणरत्नघर्षणदारणे ॥ ११६ ॥

अर्थ–शास्त्रका अभ्यास–गमन–मृगया पशुओंका
बेचना-ईंट काठ-पत्थर रत्न इनका घिसना और तोडना
इनमें सूर्यनाडी ( पिंगला ) श्रेष्ठ है ॥ ११६ ॥

गत्यभ्यासेयंत्रतंत्रेदुर्गपर्वतरोहणे ॥ द्यूते
चौर्यंगजाश्वादिरथसाधनवाहने ॥ ११७ ॥

अर्थ–गमनका अभ्यास-यंत्र-तंत्र-किला और पर्वत-
पर चढना-द्यूत ( जुआ ) और चोरीकरना-हाथी घोडा
रथ-इनको साधना व चलाना-इनमें ॥ ११७ ॥

व्यायाममारणोच्चाटेषट्कर्मादिकसाधने ॥
यक्षिणीयक्षवेतालविषभूतादिनिग्रहे ॥ ११८ ॥

अर्थ–व्यायाम ( कसरत ) मारण-उच्चाटन-षट्क-
र्मोंको सिद्धकरना-और यक्षिणी यक्ष वेताल-विष भूत
आदिका निग्रह ( रोकना ) इनमें ॥ ११८ ॥

खरोष्ट्रमहिषादीनांगजाश्वारोहणेतथा ॥
नदीजलौघतरणेभेषजेलिपिलेखने ॥ ११९ ॥

अर्थ—गधा-ऊंट भैसा हाथी घोडा इनपर चढना और नदीके जल वेगसे पार उतरना औषध करना और लीपना व लिखना-इनमें ॥ ११९ ॥

मारणेमोहनेस्तंभेविद्वेषोच्चाटनेवशे ॥
प्रेरणेकर्षणेक्षोभेदानेचक्रयविक्रये ॥ १२० ॥

अर्थ—मारना-मोहना स्तंभ ( रोक ) करना विद्वेष ( वैर ) करना उच्चाटन और वशमें करना प्रेरण और खेती करना क्षोभ दान और लेन देनमें ॥ १२० ॥

प्रेताकर्षणविद्वेषशत्रुनिग्रहणेपिच ॥ खड्ग-
हस्तेवैरियुद्धेभोगेवाराजदर्शने ॥ भोज्येस्ना-
नेव्यवहारेदीप्तकार्येरविःशुभः ॥ १२१ ॥

अर्थ—प्रेतका आकर्षण ( बुलाना ) शत्रुका निग्रह दंड खड्ग (तलवार) को हाथमें लेना वैरीके संग युद्ध भोग वा राजाके दर्शनमें भोजन व स्नान और व्यवहार-दीप्त (प्रकाशित कार्य) इनमें सूर्यनाडी (पिंगला) शुभकहीहै॥

भुक्तमार्गेणमंदाग्नौस्त्रीणांवश्यादिकर्मणि ॥
शयनंसूर्यवाहेनकर्तव्यंसर्वदाबुधैः ॥ १२२ ॥

अर्थ—भोजनके द्वारा मंदाग्निकरनेमें और स्त्रियोंको वशमें करना सोना ये सब काम पंडितजन सूर्य स्वरके चलते समयमें करे ॥ १२२ ॥

क्रूराणिसर्वकर्माणिचराणिविविधानिच ॥
तानिसिद्ध्यंतिसूर्येणनात्रकार्याविचारणा१२३॥

अर्थ–संपूर्णक्रूरकर्म और अनेक प्रकारके चरकर्म वे सब सूर्यकी नाडी ( पिंगला ) में सिद्ध होतेहैं इसमें कोई विचार नहीं करना ॥ १२३ ॥

## अथ सुषुम्ना ।

क्षणंवामेक्षणंदक्षेयदावहतिमारुतः ॥
सुषुम्नासाचविज्ञेयासर्वकार्यहरास्मृता ॥ १२४ ॥

अर्थ–जो पवन क्षणभर वामभाग और क्षणभर दक्षिण भागमें चलै वह नाडी सुषुम्ना जाननी और सुषुम्ना सब कार्योंको हारनेवाली कहीहै ॥ १२४ ॥

तस्यांनाड्यांस्थितोवह्निर्ज्वलतेकालरूपकः ॥
विषवत्तंविजानीयात्सर्वकार्यविनाशनम् ॥ १२५ ॥

अर्थ–उस नाडीमें टिकी हुयी अग्नि काल रूप जलती है उस अग्निको विष वाली और सब कार्योंका नाशक जानना ॥ १२५ ॥

यदानुक्रममुल्लंघ्ययस्यनाडीद्वयंवहेत् ॥
तदातस्यविजानीयादशुभंनात्रसंशयः ॥ १२६ ॥

अर्थ–जब अपने २ स्वाभाविक क्रमका अवलंघन करके जिस पुरुषकी दोनों नाडी चलै तब उस पुरुषका अशुभ जानना इसमें संदेह नहींहै ॥ १२६ ॥

क्षणंवामेक्षणंदक्षेविषमंभावमादिशेत् ॥
विपरीतंफलंज्ञेयंज्ञातव्यंचवरानने ॥ १२७ ॥

अर्थ–क्षणभर वाम भाग और क्षणभर दक्षिण

भागमें पवन चले तो उसको विषम कहै और हे पार्वति उसका विपरीत फल जानना ॥ १२७ ॥

उभयोरेवसंचारंविषवंतंविदुर्बुधाः ॥
नकुर्यात्क्रूरसौम्यानितत्सर्वंविफलंभवेत्॥१२८॥

अर्थ–दोनों नाडियोंके संचारको विषवान् ऐसा पंडित जन कहतेहैं उसमें क्रूर और सौम्य कर्म न करै यदि करै तो वे सब निष्फल होतेहैं ॥ १२८ ॥

जीवितेमरणेप्रश्नेलाभालाभेजयाजये ॥
विषमेविपरीतेचसंस्मरेज्जगदीश्वरम् ॥ १२९ ॥

अर्थ–जीने–मरण–प्रश्न–लाभ–अलाभ–जय–पराजय–विषम–और विपरीत स्वरके चलनेमें जगदीश्वरका स्मरण करै ॥ १२९ ॥

ईश्वरेचिंतितेकार्यंयोगाभ्यासादिकर्मच ॥
अन्यत्तत्रनकर्तव्यंजयलाभसुखैषिभिः ॥१३०॥

अर्थ–ईश्वरका चिंतन करके उस समय योगाभ्यास आदि कर्म ही करना–और जय लाभ सुखके अभिलाषी उस समय और कोई काम न करैं॥ १३०॥

सूर्येणवहमानायांसुषुम्नायांमुहुर्मुहुः ॥
शापंदद्याद्वरंदद्यात्सर्वथैवतदन्यथा ॥ १३१ ॥

अर्थ–जब सूर्यकी नाडी सुषुम्ना बारंवार वहै तो उस समय जो शाप अथवा वर दे वह सब अन्यथा (विपरीत) होताहै ॥ १३१ ॥

नाडीसंक्रमणेकालेतत्त्वसंगमनेपिच ॥
शुभंकिंचिन्नकर्त्तव्यंपुण्यदानानिकोटिधा १३२॥
अर्थ—नाडीके संचलन ( मेल ) के और तत्वोंके संचलनमें कोई शुभ कर्म न करना और पुण्य दान आदि कर्मभी न करने ॥ १३२ ॥

विषमस्योदयोयत्रमनसाऽपिनचिंतयेत् ॥
यात्राहानिकरीतस्यमृत्युःक्लेशोनसंशयः ॥ ३३॥
अर्थ—जिस समय विषम स्वरका उदयहो तब मनसे भी किसी कार्यकी चिंता न करे जो उस मनुष्यकी यात्रा हानिकी करनेवाली होतीहैं और मृत्यु अथवा क्लेश होताहै इसमें संदेह नहींहै ॥ १३३ ॥

पुरोवामोर्ध्वतश्चंद्रोदक्षाधः पृष्ठतोरविः ॥
पूर्णरिक्तविवेकोयंज्ञातव्योदैशिकैःसदा ॥१३४॥
अर्थ—जब प्रथम वाम स्वर और पीछे चंद्र स्वरहो और फिर दक्षिण स्वरके पीछे सूर्य स्वरका उदयहो ये दोनों क्रम पूर्ण और रिक्त ( खाली ) सदैव पंडितों-ने जानने ॥ १३४ ॥

ऊर्ध्ववामाग्रतोदूतोज्ञेयोवामपथिस्थितः ॥
पृष्ठेदक्षेतथाऽधस्तात्सूर्यवाहागतःशुभः॥१३५॥
अर्थ—वाम स्वरसे पीछे वा पहिले यदि आताहुआ दूत वाम भागमें स्थितहो और दक्षिण स्वरके पीछे वा पहिले आताहुआ दूत दक्षिण भागमें स्थित होय तो शुभ होताहै ॥ १३५ ॥

अनादिर्विषमःसंधिर्निराहारोनिराकुलः ॥
परेसूक्ष्मेविलीयेत सासंध्यासद्भिरुच्यते ॥१३६॥

अर्थ–अनादि जो विषम संधि ( सुषुम्ना ) निराहार और निराकुल होकर पर सूक्ष्म ब्रह्ममें लीन हो जाय अर्थात् एक रस चलती हुयी जिस सुषुम्नासे ब्रह्मकी प्राप्ति हो जाय उस सुषुम्नाको सज्जन संध्या कहतेहैं १३६

नवेदंवेदइत्याहुर्वेदोवेदोनविद्यते ॥
परात्माविद्यतेयेनसवेदोवेदउच्यते ॥ १३७ ॥

अर्थ–पंडित जन वेदको वेद नहीं कहते और वेद वेदहैं भी नहीं–किंतु परात्मा जिससे जाना जाय वहीं ज्ञानियोंने वेद कहाहै ॥ १३७ ॥

नसंध्यासंधिरित्याहुःसंध्यासंधिर्निगद्यते ॥
विषमः संधिगःप्राणःससंधिस्संधिरुच्यते॥१३८॥

अर्थ–संध्याको संधि पंडित जन नहीं कहते और न संध्याको संधि कह सकतेहैं किंतु जब विषम संधिमें प्राणहो वही संधि कहातीहै ॥ १३८ ॥

## इति नाडीभेदः।

श्रीदेव्युवाच ॥ देवदेवमहादेवसर्वसंसारतारक ॥
स्थितंत्वदीयहृदयेरहस्यंवदमेप्रभो ॥ १३९ ॥

अर्थ–पार्वती बोली कि हे देवों के देव! हे महादेव ! हे सब संसारके तारक ! जो रहस्य ( गुप्त ) आपके हृदयमें स्थितहै हे प्रभो ! वह मुझे कहो ॥ १३९ ॥

ईश्वरउवाच ॥ स्वरज्ञानरहस्यात्तुनकाचिच्चेष्ट-
देवता ॥ स्वरज्ञानरतोयोगीसयोगीपरमोमतः ॥

अर्थ—महादेव बोले कि—स्वरज्ञानके रहस्यसे परे कोई इष्ट देवता नहींहै—जो योगी स्वरके ज्ञानमें रहतेहैं वही योगी परम मानाहै ॥ १४० ॥

पंचतत्त्वाद्भवेत्सृष्टिस्तत्त्वेतत्त्वंप्रलीयते ॥
पंचतत्त्वंपरंतत्त्वंतत्त्वातीतंनिरंजनम् ॥ १४१ ॥

अर्थ—पांच तत्वोंसे सृष्टि होतीहै और तत्वमें ही तत्व लीन होताहै—पांच तत्वही परम तत्वहै और निरंजन ( ब्रह्म ) तत्वोंसे अतीत ( परे ) हैं ॥ १४१ ॥

तत्त्वानांनामविज्ञेयंसिद्धियोगेनयोगिनाम् ॥
भूतानांदुष्टचिह्नानिजानातीहस्वरोत्तमः॥१४२॥

अर्थ—योगीजन सिद्धिके योगसे तत्वोंका नाम जाने जो मनुष्य स्वरोंको ही उत्तम समझताहै वह सबप्राणि-योंके दुष्ट चिन्होंको जानसकता है ॥ १४२॥

पृथिव्यापस्तथातेजोवायुराकाशमेवच ॥
पंचभूतात्मकंविश्वंयोजानातिसपूजितः ॥१४३॥

अर्थ—जो मनुष्य पृथिवी—जल—तेज—वायु और आकाश इन पंचभूतात्मक विश्वको जानता है वही पूजित होता है ॥ १४३ ॥

सर्वलोकस्थजीवानांनदेहोभिन्नतत्त्वकः ॥
भूलोकात्सत्यपर्यंतंनाडीभेदःपृथक्पृथक् १४४

अर्थ—भूलोकसे सत्यलोकपर्यंत सबलोकमें स्थित जितने जीवहैं उनका देह भिन्न २ तत्वरूप नहींहै परंतु नाडीका भेद पृथक् २ है ॥ १४४ ॥

वामेवादक्षिणेवाऽपिउदयाःपंचकीर्तिताः ॥
अष्टधातत्त्वविज्ञानंशृणुवक्ष्यामिसुंदरि ॥१४५॥

अर्थ—वामभाग वा दक्षिण भागमें पांच२उदय कहे हैं । हे सुंदरि उन तत्वोंको विज्ञान आठ प्रकारका मैं कहताहूं तू सुन ॥ १४५ ॥

प्रथमेतत्त्वसंख्यानं द्वितीयेश्वाससंधयः ॥
तृतीयेस्वरचिह्नानिचतुर्थेस्थानमेवच ॥ १४६ ॥

अर्थ—प्रथम तत्वोंका संख्यान ( गिनती ) दूसरा भेद श्वासकी संधी—तीसरा भेद स्वरोंका चिन्ह चौथा भेद स्वरोंका स्थान ॥ १४६ ॥

पंचमेतस्यवर्णाश्चषष्ठेतुप्राणएवच ॥
सप्तमेस्वादसंयुक्ताअष्टमेगतिलक्षणम् ॥ १४७ ॥

अर्थ—पांचवा भेद तत्वोंका रंग-छठे भेदमें प्राण-सातवेंमें स्वादका संयोग-आठवेभेदमें गतिके लक्षण-॥ १४७

एवमष्टविधंप्राणंविषुवंतंचराचरम् ॥
स्वरात्परतरंदेविनान्यथात्वंबुजेक्षणे ॥ १४८ ॥

अर्थ—इस प्रकार चराचरमें व्यापक आठ प्रकारका प्राण होता है—हेदेवि स्वरसे परे अन्यथा ( इतर ) ज्ञान नहीं है ॥ १४८ ॥

निरीक्षितव्यंयत्नेनसदाप्रत्यूषकालतः ॥
कालस्यवंचनार्थायकर्मकुर्वंतियोगिनः ॥१४९॥

अर्थ-प्रातःकालसे लेकर सदैव स्वरको देखना-क्योंकि योगिजन कालक्षेपके लिये कर्मोंको करतेहैं परन्तु उनको स्वर और तत्वकी पहिचान रहतीहै ॥ १४९ ॥

श्रुत्योरंगुष्ठकौमध्यांगुल्यौनासापुटद्वये ॥
वदनप्रांतकेचान्यांगुलीर्दद्याच्चनेत्रयोः ॥ १५० ॥

अर्थ-कानोंमें दोनों अंगूठे-और दोनों नासिकाके पुटोंमें मध्यकी दोनों अंगुली मुखके प्रान्तभाग ( दोनों-होठोंका मेल ) में और नेत्रोंमें शेष अंगुली अर्थात् नेत्रोंमें तर्जनी और अनामिका और कनिष्ठा मुखप्रांतमें लगावे ॥ १५० ॥

अस्यांतस्तुपृथिव्यादितत्त्वज्ञानंभवेत्क्रमात् ॥
पीतश्वेतारुणश्यामैर्बिंदुभिर्निरुपाधिकम् ॥१५१

अर्थ-इसके बीचमें पृथिवी आदि तत्वोंका ज्ञान क्रमसे पीत-श्वेत अरुण ( लाल ) और श्याम बिंदुओंसे उपाधिरहित ( स्पष्ट ) होताहै अर्थात् पृथिवीका पीत-वर्ण जलका श्वेत तेजका लाल वायुका श्याम और आकाशका चित्र वर्ण होताहै ॥ १५१ ॥

दर्पणेनसमालोक्य तत्रश्वासंविनिक्षिपेत् ॥
आकारैस्तुविजानीयात्तत्त्वभेदंविचक्षणः ॥१५२

अर्थ–दर्पणमें मुखको देखकर श्वासको छोडे और आकारोंको देखकर तत्वके भेदको पंडित जन जाने १५२

चतुरस्रंचार्धचंद्रंत्रिकोणंवर्त्तुलंस्मृतम् ॥
बिंदुभिस्तुनभोज्ञेयमाकारैस्तत्त्वलक्षणम् ॥ १५३

अर्थ–चतुरस्र ( चोकोर )-अर्द्धचंद्राकार-त्रिकोण ( त्रिकोणा ) वर्तुल ( गोला ) बिंदुओंका आकार नेत्रोंको आगे दीखै तो आकाशतत्वका लक्षण जानना ॥ १५३ ॥

मध्येपृथ्वीह्यधश्चापश्चोर्ध्ववहतिचानलः ॥
तिर्यग्वायुप्रवाहश्च नभोवहतिसंक्रमे ॥ १५४ ॥

अर्थ–मध्यमें पृथिवी-और नीचे जल-और ऊपर अग्नि और तिरछा वायुका प्रवाह होताहै और दोस्वरोंका संक्रम चलता होय तो आकाश तत्वका चलना जानना ॥ १५४ ॥

आपःश्वेताःक्षितिःपीतारक्तवर्णोहुताशनः ॥
मारुतोनीलजीमूतआकाशःसर्ववर्णकः ॥ १५५ ॥

अर्थ–जलोंका श्वेतवर्ण–पृथिवीका पीत–अग्निका रक्त–और पवन–नीलमेघवर्ण–और आकाश सब वर्णरूप होताहै ॥ १५५ ॥

## अब स्थानपरत्वसे तत्त्वज्ञान ।

स्कंधद्वयेस्थितोवह्निर्नाभिमूलेप्रभंजनः ॥
जानुदेशेक्षितिस्तोयं पादांतेमस्तकेनभः १५६ ॥

अर्थ–दोनों कंधोंपर अग्नि–नाभिके मूलमें पवन–

जानु (गोडे) देशमें पृथिवी—पाद(चरण)के अंतमें जल—और मस्तकमें आकाश तत्व स्थित रहताहै ॥ १५६ ॥

## अब स्वादसेतत्वज्ञानप्रकार।

माहेयंमधुरंस्वादेकषायंजलमेवच ॥
तीक्ष्णंतेजःसमीरोम्लआकाशंकटुकंतथा ॥ १६७

अर्थ—पृथिवीका स्वर मीठा—जलका स्वर खारा—तेजका स्वर तीखा—पवनका स्वर अम्ल—और आकाशका स्वर कटु ( कडवा ) होताहै ॥ १५७ ॥

## अब गतीसे तत्त्वज्ञान।

अष्टांगुलंवहेद्वायुरनलश्चतुरंगुलं ॥ द्वादशांगुलिमाहेयंवारुणंषोडशांगुलम् ॥ १६८ ॥

अर्थ—वायुका स्वर आठ अंगुल—पवनका चार अंगुल—पृथिवीका स्वर बारह अंगुल—और जलका स्वर सोलह अंगुल चलताहै ॥ १५८ ॥

ऊर्ध्वंमृत्युरधःशांतिस्तिर्यगुच्चाटनंतथा ॥
मध्येस्तंभंविजानीयान्नभःसर्वत्रमध्यमम् ॥ १६९ ॥

अर्थ—ऊर्ध्व स्वर चलै तो मृत्यु—और नीचा स्वर चलै तो शांति—तिरछा चलै तो उच्चाटन—मध्यका स्वर चलै तो स्तंभ ( रोकना ) ये काम करै—और आकाश तत्व सब कार्योंमें मध्यम जानना ॥ १५९ ॥

पृथिव्यांस्थिरकर्माणिचरकर्माणिवारुणे ॥
तेजसिक्रूरकर्माणिमारणोच्चाटनेऽनिले ॥ १६० ॥

अर्थ—पृथिवी तत्वमें स्थिर कार्य—और जलमें चर कार्य—और तेजमें क्रूर कार्य और मारुत ( पवन ) में मारण और उच्चाटन कर्म करनेसे सिद्ध होतेहैं॥ १६०॥

व्योम्निकिंचिन्नकर्त्तव्यमभ्यसेद्योगसेवनम् ॥
शून्यतासर्वकार्येषुनात्रकार्याविचारणा ॥ ६१ ॥

अर्थ—आकाशमें कुछ काम न करै किंतु योगके सेवनका अभ्यास करै और उसमें सब काम शून्य होतेहैं इसमें विचार न करना ॥ १६१ ॥

पृथ्वीजलाभ्यांसिद्धिःस्यान्मृत्युर्वन्हौक्षयोऽनिले
नभसोनिष्फलंसर्वंज्ञातव्यंतत्त्ववादिभिः॥१६२॥

अर्थ—पृथिवी और जल तत्वसे सिद्धि वन्हि तत्वमें मृत्यु—और पवनमें क्षय ( नाश ) और आकाश तत्वमें सब काम निष्फल—तत्ववादियोंको जानने ॥ १६२॥

चिरलाभःक्षितेर्ज्ञेयस्तत्क्षणेतोयतत्त्वतः ॥
हानिःस्याद्वह्निवाताभ्यांनभसोनिष्फलंभवेत् ॥

अर्थ—पृथ्वी तत्वसे अधिक लाभ हो, जल तत्वसे तत्क्षण लाभ हो, वायु और अग्नि तत्वसे हानि प्रकार, आकाश तत्वसे निष्फल जानना ॥ १६३ ॥

पीतः शनैर्मध्यवाहीहनुर्यावद्गुरुध्वनिः ॥
कवोष्णःपार्थिवोवायुःस्थिरकार्यप्रसाधकः १६४

अर्थ—पीत वर्ण—और शनैः२वा मध्यम चलनेवाला और हनु ( ठोडी ) पर्यंत जिसका शब्द गुरु ( भारी )

हो और जो किंचित् उष्णहो ऐसे पृथिवी संबंधि वायु ( स्वर ) को स्थित कार्योंका साधक कहतेहैं॥ १६४॥

अधोवाहीगुरुध्वानःशीघ्रगःशीतलःस्थितः ॥
यः षोडशांगुलोवायुः सआपः शुभकर्मकृत् १६५

अर्थ—जो नीचेको वहै और जिसकी ध्वनी गुरुहो—जो शीघ्र चलै और जिसकी स्थिति शीतलहो और जो सोलह अंगुल हो स्वर जलका होताहै उसमें शुभ काम करने ॥ १६५ ॥

आवर्त्तगश्चात्युष्णश्चशोणाभश्चतुरंगुलः ॥
ऊर्ध्ववाहीचयःक्रूरःकर्मकारीसतैजसः ॥ १६६ ॥

अर्थ—जो आवर्त (भौं) तक चले—अत्यंत उष्णहो और लालहो और चार अंगुल हो और ऊपरको चलै वह स्वर तेजका है उसमें क्रूर कर्म करने ॥ १६६ ॥

उष्णः शीतःकृष्णवर्णस्तिर्यग्गाम्यष्टकांगुलः ॥
वायुः पवनसंज्ञस्तुचरकर्मप्रसाधकः ॥ १६७ ॥

अर्थ—जो शीतोष्ण हो और कृष्णवर्ण हो और तिरछा चलै और आठ अंगुलका हो वह वायु ( स्वर ) पवनका है उसमें चर काम सिद्धि होतेहैं ॥ १६७ ॥

यः समीरः समरसः सर्वतत्त्वगुणावहः ॥
आंबरंतंविजानीयाद्योगिनांयोगदायकम्॥ १६८॥

अर्थ—जो पवन (स्वर) एक रस—और सब तत्वोंके

गुणोंको वहे उस स्वरको आकाशका जानै और वही स्वर योगियोंको योगका दाता होताहै ॥ १६८ ॥

पीतवर्णंचतुष्कोणंमधुरंमध्यमाश्रितम् ॥
भोगदंपार्थिवंतत्त्वंप्रवाहेद्वादशांगुलम् ॥१६९॥

अर्थ–जिसका वर्ण पीतहो चौकोरहो और मधुरहो और मध्यमें वहे और जिसका बारह अंगुलका प्रवाह हो वह पृथिवी तत्व होताहै और भोगका दाता होताहै १६९

श्वेतमर्धेंदुसंकाशंस्वादुकाषायमार्द्रकं ॥
लाभकृद्वारुणंतत्त्वंप्रवाहेषोडशांगुलम् ॥१७०॥

अर्थ–जिसका वर्ण श्वेतहो अर्धचंद्राकारहो स्वादु हो–कसेला आर्द्र ( गीला ) हो और सोलह अंगुलका जिसके प्रवाह का प्रमाणहो वह जलतत्व होताहै और लाभको देताहै ॥ १७० ॥

रक्तंत्रिकोणंतीक्ष्णंचऊर्ध्वभागप्रवाहकम् ॥
दीप्तंचतैजसंतत्त्वंप्रवाहेचतुरंगुलम् ॥ १७१ ॥

अर्थ–जिसका रंग रक्तहो और जो तिकोना हो और तीक्ष्ण हो और जिसका प्रवाह ऊपरको हो और जो प्रकाशमान हो और जिसका प्रमाण चार अंगुलका हो वह तत्व तेजसंबंधी जानना ॥ १७१ ॥

नीलंचवर्तुलाकारंस्वाद्वम्लंतिर्यगाश्रितम् ॥
चपलंमारुतंतत्त्वंप्रवाहेऽष्टांगुलंस्मृतम् ॥१७२॥

अर्थ–जो नीला गोल स्वादमें खट्टाहो और तिरछा

चलताहो और जो चपल हो और जिसका प्रवाह आठ अंगुलका हो वह तत्व पवनसंबंधी जानना ॥ १७२ ॥

वर्णाकारेस्वादवाहे अव्यक्तंसर्वगामिनाम् ॥
मोक्षदंनाभसंतत्त्वंसर्वकार्येषुनिष्कलम् ॥१७३॥

अर्थ—वर्ण आकार स्वाद प्रवाहमें जिसकी गति अव्यक्त हो अर्थात् जिसमें सबका हेल मेल पाया जाय वह आकाशसंबंधी तत्व जानना और सब कार्योंमें निष्फल होताहै ॥ १७३ ॥

पृथ्वीजलेशुभेतत्त्वेतेजोमिश्रफलोदयम् ॥
हानिमृत्युकरौपुंसामशुभौव्योममारुतौ॥१७४॥

अर्थ—पृथ्वीतत्व और जलतत्व शुभ होतेहैं—और तेजके तत्वमें मिश्र ( मध्यम ) फल होताहै और आकाश और वायु तत्वमें हानि व मृत्यु आदि अशुभ फल होतेहैं ॥ १७४ ॥

आपूर्वपश्चिमेपृथ्वीतेजश्चदक्षिणेतथा ॥
वायुश्चोत्तरदिग्ज्ञेयोमध्येकोणगतंनभः ॥१७५॥

अर्थ—पूर्वसे लेकर पश्चिम पर्यंत पृथ्वीतत्व और दक्षिणमें तेज तत्व और उत्तर दिशामें वायु तत्व और मध्यकी दिशामें आकाश तत्व जानना ॥ १७५॥

चंद्रेपृथ्वीजलेस्यातांसूर्येऽग्निर्वायदाभवेत् ॥
तदासिद्धिर्नसंदेहः सौम्यासौम्येषुकर्मसु॥१७६॥

अर्थ—चंद्रमाके स्वरमें पृथ्वी और जल तत्व और

सूर्यके स्वरमें अग्नि तत्व जिस समय हों उस समयमें अच्छे और बुरे कर्मोंकी सिद्धि होतीहैं इसमें संदेह नहींहै ॥ १७६ ॥

लाभःपृथ्वीकृतोऽन्हिस्यान्निशायांलाभकृज्जलम्
वन्हौमृत्युःक्षयोवायुर्नभःस्थानंदहेत्क्कचित् १७७

अर्थ–दिनमें पृथ्वी तत्वसे और रात्रिमें जल तत्वसे लाभ होताहै और अग्नि तत्वसे मृत्यु और वायु तत्वसे नाश और आकाश तत्वसे दाहभी कभी २ होजाताहै॥

जीवितव्येजयेलाभेकृष्यांचधनकर्मणि ॥
मंत्रार्थेयुद्धप्रश्नेचगमनागमनेतथा ॥ १७८ ॥

अर्थ–जीवन-जय-लाभ-कृषि-धनका कर्म-मंत्रका कार्य और युद्धका कर्म प्रश्न गमन और आगमन इनमें पृथ्वी तत्व श्रेष्ठ होताहै ॥ १७८ ॥

आयातिवरुणेतत्त्वेशत्रुरस्तिशुभंक्षितौ ॥
प्रयातिवायुतोऽन्यत्रहानिमृत्यूनभोनले ॥१७९॥

अर्थ–यदि जलका तत्व होय तो शत्रुका आगमन समझना और पृथ्वी तत्वमें शुभ होताहै और वायु तत्व होय तो शत्रु अन्यस्थानमें चला जायगा-और आकाश व अग्नि तत्व होय तो शत्रुकी हानि व मृत्यु होगी १७९

पृथिव्यांमूलचिंतास्याज्जीवस्यजलवातयोः ॥
तेजसाधातुचिंतास्याच्छून्यमाकाशतोवदेत् ॥

अर्थ–यदि किसके पूछनेके समय पृथ्वी तत्व होय

तो मूल ( वृक्ष आदि ) की चिंता और जल व वायु तत्वमें जीवकी चिंता और तेजके तत्वमें धातुचिंता समझनी और आकाश तत्वमें शून्य कहै अर्थात् किसी चिंता न कहै ॥ १८० ॥

पृथिव्यांबहुपादाःस्युर्द्विपदस्तोयवायुतः ॥
तेजस्येवचतुष्पादोनभसापादवर्जितः ॥१८१॥

अर्थ–पृथ्वी तत्व होय तो बहुतपादोंसे गमन होताहै अर्थात् बहुतोंके संग गमन करैगा-और जल और वायु तत्व होय तो दोपादोंसे ( अकेला ) गमन कहै-और तेज तत्व होय तो चार पादोंसे ( दोमनुष्यसे ) गमन करेगा-और आकाशतत्व होय तो पादोंसे रहित कहै अर्थात् कहींभी नजायगा ऐसे कहै ॥ १८१ ॥

कुजोवन्हीरविःपृथ्वीसौरिरापःप्रकीर्तितः ॥
वायुस्थानस्थितोराहुर्दक्षरंध्रप्रवाहकः ॥१८२॥

अर्थ–अग्नितत्वमें मंगल पृथ्वीतत्वमें सूर्य और जलतत्वमें शनैश्वर और वायुतत्वमें राहु तब जानना यदि दक्षिण स्वर चलताहो ॥ १८२ ॥

जलंचंद्रोबुधःपृथ्वीगुरुर्वातःसितोऽनलः ॥
वामनाड्यांस्थिताःसर्वेसर्वकार्येषुनिश्चिताः १८३

अर्थ–यदि वामस्वर वहता होय तो जलतत्वमें चंद्रमा पृथ्वीतत्वमें बुध पवनतत्वमें बृहस्पति–और

अग्नितत्वमें शुक्र जानना—ये संपूर्णग्रह सर्वकार्योंमें इन पूर्वोक्ततत्वोंमें निश्चयसे स्थित रहतेहैं ॥ १८३ ॥

पृथ्वीबुधोजलादिंदुःशुक्रोवह्नीरविःकुजः ॥
वायूराहुशनीव्योमगुरुरेवप्रकीर्तितः ॥ १८४ ॥

अर्थ—पृथ्वीतत्वमें बुध-जलतत्वमें चंद्रमा और अग्नि तत्वमें-सूर्य-मंगल-और वायु तत्वमें-राहु और शनैश्वर-आकाशतत्वमें बृहस्पति कहाहै ॥ १८४ ॥

प्रवासप्रश्नआदित्येयदिराहुर्गतोऽनिले ॥
तदासौचलितोज्ञेयःस्थानांतरमपेक्षते ॥१८५॥

अर्थ—यदि कोई मनुष्य परदेशमें गयेहुयेका प्रश्नकरै और उससमय सूर्यके स्वरमें राहु स्थित होयतो यह कहै कि वह परदेशी अन्यत्र जानेके लिये उसस्थानसे चलदिया ॥ १८५ ॥

आयातिवारुणेतत्त्वेतत्रैवास्तिशुभंक्षितौ ॥
प्रवासीपवनेऽन्यत्रमृत्युरेवानलेभवेत् ॥१८६॥

अर्थ—यदि प्रश्नकरनेके समय जलतत्त्व वहता होय तो परदेशीके आगमनको कहै और पृथ्वीतत्वहोय तो परदेशी जहां गया हो वहांही सुखीहै ऐसे कहै-और वायुतत्व होयतो अन्यस्थानमें चलागया ऐसे कहै-और अग्नितत्व होय तो परदेशी मरगया ऐसे कहै ॥१८६॥

पार्थिवेमूलविज्ञानंशुभंकार्यंजलेतथा ॥
आग्नेयेधातुविज्ञानंव्योम्निशून्यंविनिर्दिशेत् १८७

अर्थ—पृथ्वीतत्वमें मूल ( वृक्ष आदि ) का जानना- और जलतत्वमें शुभकार्य अग्नितत्वमें धातुओंका ज्ञान- और आकाशतत्वमें शून्यताको कहै अर्थात् किसीके ज्ञानको न कहै ॥ १८७ ॥

तुष्टिःपुष्टीरतिःक्रीडाजयहर्षौधराजले ॥
तेजोवाय्वोश्चसुप्ताक्षोज्वरकंपःप्रवासिनः॥१८८॥

अर्थ—यदि परदेशीके प्रश्नके समयमें पृथ्वी व जल- तत्व होय तो संतोष-पुष्टता-प्रीति-रति-क्रीडा-जय और हर्ष ( आनन्द ) और यदि तेज व वायुतत्व होय तो सोना व ज्वरसे कंप परदेशीको कहाहै ॥ १८८ ॥

गतायुर्मृत्युराकाशे तत्त्वस्थानेप्रकीर्तिता ॥
द्वादशैताःप्रयत्नेनज्ञातव्यादैशिकैःसदा ॥१८९॥

अर्थ—यदि आकाशतत्व होय तो अवस्थासे रहित परदेशीकी मृत्युको कहै—ये बारह प्रश्न तत्वोंके स्थानमें कहेहैं इनको पंडितजन बडे यत्नसे सदैव जानै॥ १८९॥

पूर्वायांपश्चिमेयाम्ये उत्तरस्यांयथाक्रमम् ॥
पृथिव्यादीनिभूतानिबलिष्ठानिविनिर्दिशेत्१९०

अर्थ—पूर्व पश्चिम दक्षिण और उत्तर इन चारों दिशा ओंमें क्रमसे पृथिवी—जल—तेज—और वायु ये चारों तत्त्व बलवान् कहे हैं ॥ १९० ॥

पृथिव्यापस्तथातेजोवायुराकाशमेवच ॥
पंचभूतात्मकोदेहोज्ञातव्यश्चवरानने ॥१९१॥

अर्थ–हे पार्वति पृथ्वी जल तेज वायु और आकाश इन पांचों भूतरूपही यह देह जानना अर्थात् इन पांच भूतोंसे ही पैदा होताहै ॥ १९१ ॥

अस्थिमांसंत्वचानाडीरोमचैवतुपंचमम् ॥
पृथ्वीपंचगुणाप्रोक्ताब्रह्मज्ञानेनभाषितम्॥१९२॥

अर्थ–और इस देहमें अस्थि ( हाड ) मांस त्वचा नाडी और पांचवां रोम ये पांच गुण पृथ्वीके हैं यह बात वेदांत शास्त्रके ज्ञाता ब्रह्मज्ञानी कहते हैं ॥ १९२ ॥

शुक्रशोणितमज्जाश्चमूत्रंलालांचपंचमम् ॥
आपःपंचगुणाप्रोक्ताब्रह्मज्ञानेनभाषितम्॥१९३॥

अर्थ–ब्रह्मज्ञानी कहतेहैं कि वीर्य रुधिर मज्जा मूत्र और पांचवी लाला ये पांच गुण जलोंके कहेहैं१९३॥

क्षुधातृषातथानिद्राकांतिरालस्यमेवच ॥
तेजःपंचगुणंप्रोक्तंब्रह्मज्ञानेनभाषितम् ॥ १९४॥

अर्थ–ब्रह्मज्ञानियोंका कथन है कि क्षुधा तृषा निद्रा कांति और आलस्य ये पांच गुण तेजके कहेहैं॥ १९४ ॥

धावनंचलनंग्रंथःसंकोचनप्रसारणे ॥
वायोःपंचगुणाःप्रोक्ताब्रह्मज्ञानेनभाषितम् ॥१९५॥

अर्थ–और वेदांती कहतेहैं कि दौडना चलना गांठ देना सकोडना व पसारणा ये पांच गुण वायुके कहे हैं॥

रागद्वेषौतथालज्जाभयंमोहश्चपंचमः ॥
नभःपंचगुणंप्रोक्तंब्रह्मज्ञानेनभाषितम् ॥ १९६ ॥

अर्थ–और वेदांत शास्त्रके जाननेवालोंका कथन है प्रीति-वैर–लज्जा–भय और पांचवा मोह ये पांच गुण आकाशके इस देहमें होतेहैं ॥ १९६ ॥

पृथ्व्याःपलानिपंचाशच्चत्वारिंशत्तथांभसः ॥
अग्नेस्त्रिंशत्पुनर्वायोर्विंशतिर्नभसोदश ॥१९७॥

अर्थ–इस देहमें पृथ्वी ५० पचास पल–जल ४० चालीस पल–अग्नि ३० तीस पल–और वांयु २० वीस पल–और आकाश १० दस पल–होतेहैं अर्थात् पृथ्वी आदि तत्वोंमें अगला २ तत्व क्रमसे दश १० पल कम होताहै ॥ १९७ ॥

पृथिव्यांचिरकालेनलाभश्चापःक्षणाद्भवेत् ॥
जायतेपवनेस्वल्पःसिद्धोप्यग्नौविनश्यति १९८॥

अर्थ–पृथ्वी तत्व होय तो चिरकाल ( बहुदिनों ) में लाभ-और जल तत्व होय तो उसी क्षणमें और पवन तत्व होय तो थोडा लाभ होताहै और अग्नि तत्व होय तो सिद्ध हुआभी कार्य नष्ट होजाताहै ॥ १९८ ॥

पृथ्व्याःपंचह्यपांवेदा गुणास्तेजोद्विवायुतः ॥
नभस्येकगुणश्चैवतत्त्वज्ञानमिदंभवेत् ॥ १९९॥

अर्थ–पृथ्वीके पांच गुण जलोंके चार गुण–तेजके तीन गुण-वायुके दो गुण और आकाशका एक गुण जानना यही तत्वोंका ज्ञान होताहै ॥ १९९ ॥

फूत्कारकृत्प्रस्फुटिताविदीर्णापतिताधरा ॥
ददातिसर्वकार्येषुअवस्थासदृशंफलम् ॥२००॥

अर्थ—फूत्कार करनेवाली- फूटी हुयी और फटी हुयी और वृथा पडी हुयी यह पृथ्वी सब कार्योंमें अपनी अवस्थाके समान फल देती है ॥ २०० ॥

धनिष्ठारोहिणीज्येष्ठानुराधाश्रवणंतथा ॥
अभिजिदुत्तराषाढापृथ्वीतत्त्वमुदाहृतम् ॥ १ ॥

अर्थ—धनिष्ठा—रोहिणी—ज्येष्ठा—अनुराधा—श्रवण—अभिजित् और उत्तराषाढा ये सात नक्षत्र पृथ्वीतत्त कहे हैं ॥२०१॥

पूर्वाषाढातथाश्लेषामूलमार्द्राचरेवती ॥
उत्तराभाद्रपदातोयंतत्त्वंशतभिषक्प्रिये॥२०२॥

अर्थ—पूर्वाषाढा-आश्लेषा-मूल-आर्द्रा-रेवती-उत्तरा-भाद्रपदा और शतभिषा-ये सात नक्षत्र जलतत्व कहेहैं॥

भरणीकृत्तिकापुष्योमघापूर्वाचफल्गुनी ॥
पूर्वाभाद्रपदास्वातीतेजस्तत्त्वमितिप्रिये २०३॥

अर्थ—भरणी—कृत्तिका-पुष्य—मघा—पूर्वाफल्गुनी-पूर्वाभाद्रपदा और स्वाती ये सात नक्षत्र तेजतत्व २०३

विशाखोत्तरफल्गुन्योहस्तचित्रेपुनर्वसु ॥
अश्विनीमृगशीर्षंचवायुतत्त्वमुदाहृतम् ॥२०४॥

अर्थ—विशाखा-उत्तराफल्गुनी-हस्त-चित्रा—पुनर्वसु-अश्विनी और मृगशिर ये सात नक्षत्र वायुतत्व कहेहैं॥

वहन्नाडीस्थितोदूतोयत्पृच्छतिशुभाशुभम् ॥
तत्सर्वंसिद्धिमाप्नोतिशून्येशून्यंनसंशयः॥२०५॥

अर्थ–वहती हुयी नाडीकी तरफ पैठाहुआ जो दूत शुभ वा अशुभ पूछे वह सब सिद्ध होताहै और शून्यमें पूछे तो शून्य होताहै-इसमें संदेह नहीं है ॥ २०५ ॥

पूर्णोऽपिनिर्गमश्वासेसुतत्त्वेऽपिनसिद्धिदः ॥
सूर्यश्चंद्रोथवानॄणांसंग्रहेसर्वसिद्धिदः ॥ २०६ ॥

अर्थ–पूर्णभी सूर्य तत्व अथवा चंद्र तत्व श्वासमें वहता होय तो सिद्धिका दाता नहीं होता यदि दोनों तत्वोंका संग्रह (मेल) होय तो संपूर्ण सिद्धियोंको देताहै.

तत्त्वेरामोजयंप्राप्तःसुतत्त्वेचधनंजयः ॥
कौरवानिहताःसर्वेयुद्धेतत्त्वविपर्ययात् ॥२०७॥

अर्थ–श्रेष्ठ तत्वमें ही रामचंद्र की जय हुयी और श्रेष्ठ तत्वमें ही अर्जुन की–और तत्वोंके विपरीत होनेसे संपूर्ण कौरव युद्धमें मारे गये ॥ २०७ ॥

जन्मांतरीयसंस्कारात्प्रसादादथवागुरोः ॥
केषांचिज्जायतेतत्त्ववासनाविमलात्मनाम् २०८

अर्थ–जन्मांतरके संस्कारसे अथवा गुरुके प्रसादसे किनही निर्मल आत्माओंको तत्वोंकी वासना ( ज्ञान ) होती है ॥ २०८ ॥

लंबीजंधरणींध्यायेच्चतुरस्रांसुपीतभाम् ॥
सुगंधंस्वर्णवर्णाभांप्राप्नुयाद्देहलाघवम् ॥ २०९ ॥

